खलक मे आय ललचायो है विषय सुख,
फूलो फिरे काल भय चित्त से विसार के ।
वडे-वडे राया धनछाया ज्यो विलाय ताको,
लेइ गयो काल जडामूल ते उखार के ।।
श्वास ही की आस फेर कौन विसवास करे,
ले जावन माही करे छार तन जारि के ।
अमीरिख कहे आय, वसे थे जगत माही,
अन्त को सिधाये महिमानं दिन चार के ।।

कहा है—"अरे मूढ । जीव ! तू इस जगत मे आकर विषय-सुख मे आसक्त बना हुआ गर्व से फूला नही समाता । लगता है कि काल का तुझे तनिक भी भय नही है । तभी तो अनिवार्य रूप से आने वाली मृत्यु के डर को हृदय से विसार कर अपने धन-वैभव तथा कुटुम्वियो के मोह मे आसक्त बना हुआ है ।

किन्तु याद रख ! इस जगत मे तू तो क्या चीज है, तेरे से भी अधिक समृद्धिशाली पुरुप और वडे-वडे राजा महाराजा भी इस ससार मे आकर विलीन हो गए है । काल उन्हे इस प्रकार जड-मूल से उखाड कर ले गया है कि आज उनका चिह्न भी कही दिखाई नही देता ।

क्या तू यह नही जानता कि जव तक तू कुटुम्वियो के लिए पचता रहता है, उनके लिए नाना प्रकार के पाप कर्म और अनीति कर करके अर्थ का उपार्जन करता है तथा तेरी साँस चलती है तभी तक तुझे सव चाहते हैं पर श्वास के समाप्त होते ही वे ही लोग एक क्षण का भी विलम्व किये विना तेरी देह जलाकर राख कर देते हैं । यही तो ससार का नियम है कि जो भी इस पृथ्वी पर आता है चार दिन मेहमान के समान रहकर अन्त मे सव छोड-छाडकर यहाँ से सिधार जाता है ।

कहने का अभिप्राय यही है कि मनुष्य को अपने दुर्लभ जीवन और इसकी क्षण-भगुरता को समझकर अपने एक-एक क्षण का सदुपयोग करना चाहिए । इसे प्रतिपल यह ध्यान रखना चाहिए कि मुझे कोटि पुण्यो के फलस्वरूप जो पर्याय मिली है इसे कैसे सार्थक वनाया जाय ?

## मानव जीवन की सफलता

मनुष्य जीवन की सफलता के विषय मे लोगो के विचार भिन्न-भिन्न प्रकार के होते हैं। कुछ व्यक्ति जीवन की सफलता अटूट धन की प्राप्ति मे समझते हैं, कुछ दुनिया के द्वारा यश और प्रसिद्धि प्राप्त करने मे तथा कुछ व्यक्ति अधिक से अधिक सासारिक सुखो का उपयोग करने मे। ऐसे व्यक्तियो की दृष्टि केवल वाह्य ससार तक ही सीमित रहती है और वे इस जन्म को ही सुखी बनाना अपना सर्वोत्तम लक्ष्य मान लेते हैं।

किन्तु जो ज्ञानी पुरुष होते हैं वे इस शरीर और इस ससार को कोई महत्व नही देते। क्योकि वे जानते हैं—यह देह क्षण-भगुर है और इसके नष्ट होते ही समस्त सासारिक उपलब्धियाँ उनके लिए लोप हो जाती हैं।

इसलिए वे अपनी अन्तरात्मा मे झाँकते हैं तथा अपनी आत्मा को जो कि पुन-पुन नाना प्रकार के देह पिजरो मे वद्ध होता है, उसमे मुक्त होने का प्रयत्न करते हैं। ऐसे महापुरुष सासारिक सुखो को अस्थायी मानकर उस अनन्त सुख की कामना करते हैं जोकि प्राप्त होने के पश्चात् फिर कभी विलीन नही होता। यही कारण है कि उन्हें इस ससार से कोई लगाव नही होता तथा वे ससार मे रहते हुए भी ससार से विरक्त रहते है।

### सच्चा सुख कहाँ है ?

एक महात्मा के पास एक व्यक्ति आया और बोला—"महात्मन्! आप अनेक दिव्य शक्तियो के धनी हैं और परम सुखी हैं अत कृपया मुझे भी ऐसा कोई मत्र बताइये जिससे मैं भी सुखी वन जाऊँ।

महात्मा वोले—"भाई वह देखो! नदी के किनारे पर एक पारस-पत्थर पडा है। उसे ले जाओ। उस पारस-पत्थर से तुम जितना भी लोहा छुआओगे सब सोना वन जाएगा और तुम्हे ससार मे सुख ही सुख प्राप्त होगा।"

सुख की अभिलाषा रखने वाला वह व्यक्ति महात्मा जी की वात सुनकर प्रसन्नता से भर गया और दौडकर नदी के किनारे से पारस-पत्थर उठा लाया। उसे महात्मा जी को दिखाकर वोला—"भगवन्! यही है क्या वह पारस-पत्थर ?"

"हाँ यही है, ले जाओ इसे, इसके द्वारा तुम चाहे जितने लोहे को सोना वना लेना और सुख से रहना। व्यक्ति अत्यन्त प्रसन्न होकर वहाँ से रवाना हुआ पर कुछ दूर ही पहुँचा था कि उसके मन मे विचार आया—

'महात्मा जी ने कितनी सरलता से मुझे पारस पत्थर बता दिया ! पर अगर इससे असीम सुख प्राप्त हो सकता है तो स्वय महात्मा जी ने इसे अपने पास क्यो नही रखा ? उन्होने इसका उपयोग क्यो नही किया ? इससे अगर सच्चा सुख प्राप्त हो सकता है तो वे स्वय भी तो इससे चाहे जितना सोना बना सकते थे ? इससे मालूम होता है कि सोने और चाँदी के प्राप्त कर लेने पर भी वह सुख नही मिल सकता जो महात्मा जी को अभी मिला हुआ है।"

यह विचार आते ही वह लौटा और सत के पास आकर बोला—"भगवन् ! यह पारस-पत्थर मुझे नही चाहिये।"

सत चकित होकर बोले—"क्यो ? तुमने सुख-प्राप्ति का मत्र जानना चाहा था और मैंने उसके बदले मे तुम्हे सुख प्रप्ति के लिये यह अनुपम वस्तु बतादी, क्या इससे भी तुम्हे सतोष नही हुआ ?"

"नही भगवन ! मेरे मन मे यह विचार आया कि अगर इस वस्तु से सच्चा सुख प्राप्त होता तो आप इसका उपयोग करके स्वय ही क्यो नही सुखी बन जाते। आप तो वह वस्तु प्रदान कीजिये जिससे आप कुछ भी धन वैभव न रखते हुए भी सुखी है।"

सत मुस्कुरा कर बोले—"वत्स ! तुम्हारी बात सच है। अगर गभीर विचार किया जाय तो सच्चा सुख धन-वैभव मे नही है। मानव कितना भी सुख क्यो न प्राप्त करले और कितना भी सोना-चाँदी क्यो न इकट्ठा करले उसे सच्चा और स्थायी सुख प्राप्त नही हो सकता। अगर तुम्हे सच्चे सुख की अभिलाषा है तो इन सासारिक सुखो का त्याग करो और अपने मानव जीवन का लाभ उठाकर अक्षय सुख की प्रप्ति करने का प्रयत्न करो। मानव जीवन की सफलता इसी मे है कि उसके द्वारा कर्म-बधनो से मुक्ति प्राप्त करके सदा के लिये भाव-भ्रमण से बचा जाय।"

वस्तुत सच्चे सत धनवानो से क्या कहते है ? यही कि —

> वयमिह परितुष्टा वल्कलैस्त्व च लक्ष्म्या।
> सम इह परितोषो निर्विशेषा व शेष ॥
> स तु भवति दरिद्रो यस्य तृष्णा विशाला।
> मनसि च परितुष्टे कोऽर्थवान्को दरिद्र ॥
>
> —भर्तृहरि

अर्थात् हम वृक्षो की छाल शरीर पर लपेट कर भी सन्तुष्ट है पर आप

लक्ष्मी से सतुष्ट हैं। हमारा और तुम्हारा दोनो का सतोप समान है, कोई अन्तर नही है। किन्तु दरिद्री वह है जिसके मन मे विशाल तृष्णा है। मन मे सतोप होने पर कौन धनी और कौन निर्धन है ? यानी मन मे सतोप हो तो धनी और निर्धन दोनो समान हैं।

कवि के कथन का अभिप्राय यही है कि इस ससार मे सुखी वही व्यक्ति है जो अपनी प्रत्येक प्रकार की स्थिति मे सतुष्ट रहता है, तथा दुखी वही है जिसे अधिक से अधिक वैभव तथा समृद्धि प्राप्त होने पर भी सतोप नही होता। इसलिए जिसे सुखी होना है, उसे अपनी इच्छाओ का, कामनाओ का तथा इन्द्रिय सुखो का त्याग करना चाहिए। जब तक इन सबका त्याग अथवा इन्हे कम से कम नही किया जाएगा, सुख की उपलब्धि नही हो सकेगी—

शेखसादी ने गुलिस्ता मे लिखा है —

ऐ कनायत तवन् गरम गरदाँ।
के वराये तो हेच नेमत नेस्त ॥

—हे सन्तोष ! मुझे धनी बना दे, क्योंकि ससार की कोई दौलत तुझसे बढकर नही है।

सत तुलसीदास जी ने भी यही कहा है —

जहाँ तोष तहाँ राम है, राम तोष नहिं भेद।
तुलसी देखी गहत नहि, सहत विविध विधि खेद ॥

कवि ने कहा है—जब मनुष्य दुनियादारी के सम्बन्धो की आशा त्यागकर तथा दौलत को नश्वर मानकर भगवान की शरण मे जाता है, तब उसे सतोप प्राप्त होता है। दूसरे शब्दो मे जहाँ सतोप है वही भगवान है, दोनो मे कोई अन्तर नही है।

तुलसीदास जी का कथन है—मैंने स्वय देखा है और अनुभव किया है कि जिन्होंने भगवान की शरण प्राप्त की है वे निश्चय ही सुखी हुए हैं तथा इसके विपरीत जो व्यक्ति ससार के सुखो से और धन-दौलत से सुख की आशा करते रहे हैं एव भगवान से विमुख रहे हैं, वे जन्म जन्मान्तर तक जीवन और मरण का दुःख सहते हैं तथा नाना प्रकार की वेदनाओ को सहते रहते हैं। बाल्यावस्था मे वे परतन्त्र रहते हैं, युवावस्था मे असह्य कार्य-भार से दबे रहते हैं और वृद्धावस्था मे तो इन्द्रियो के अशक्त तथा शरीर के क्षीण हो जाने से अपने ही सम्बन्धियो के द्वारा अपमानित होते रहते हैं तथा असह्य

इसीलिए महापुरुष कहते हैं कि जीवन मे जैसी भी परिस्थिति सामने आए उसमे सतोप रखो तथा सदा अपने जीवन को सफल बनाने का प्रयत्न करो।

प्रश्न उठता है कि जीवन को सफल किस प्रकार बनाया जाय ? इस प्रश्न का उत्तर बडी गभीरता तथा बडे विस्तृत रूप से दिया जा सकता है। किन्तु मैं आपको सक्षेप मे ही कुछ बताता हूँ।

सर्वप्रथम तो जीवन की सफलता के विपय मे विचार करते समय हमे यह बात भली-भाँति समझ लेनी चाहिए कि हमारा यह जीवन अमर नहीं है, किन्तु आत्मा निश्चय रूप से अमर है। आत्मा अमर होने के कारण कर्म-बधनो के फलस्वरूप नाना देहो को धारण करती तथा पुन-पुन जन्म-मरण के कष्टो को भोगती है। किन्तु अज्ञानी पुरुप आत्मा के अमरत्व पर विश्वास न करके इस जीवन को ही अपना सब कुछ समझ लेते हैं तथा जीवन पर्यन्त अगणित मनोरथो का सेवन करते हुए कल अमुक कार्य, परसो अमुक और एक वर्ष अथवा दो वर्ष बाद अमुक काम करेंगे, इस प्रकार की स्कीमें बनाते रहते हैं। वे यह भूल जाते हैं —

**आगाह अपनी मौत से कोई बशर नहीं।**
**सामान सौ बरस के पल की खबर नहीं॥**

अर्थात् मनुष्य बरसो के प्रोग्राम बना लेता है पर स्वय की मृत्यु का उसे कोई पता नही पडता। जिस समय काल सामने आकर खडा हो जाता है, वह एक क्षण का भी अवकाश दिये बिना उसके समस्त मनोरथो को समाप्त कर देता है।

इसलिए ऐसे अस्थायी और क्षणभगुर जीवन को विपयभोगो मे व्यतीत करना मनुष्य के लिए बुद्धिमानी की बात नही है। उसे चाहिए कि वह इस दुर्लभ जीवन का लाभ उठाए अर्थात् अपनी आत्मा को कर्म बधनो से मुक्त करने का प्रयत्न करे तथा अनन्त व अक्षय सुख की प्राप्ति का प्रयत्न करे।

**अनन्त सुख कैसे प्राप्त हो ?**

अनन्त सुख की प्राप्ति मनुष्यो को तभी हो सकती है जबकि वह आत्मा को अपने विशुद्ध स्वरूप की ओर ले जाय। जैसे-जैसे आत्मा अपने असली स्वरूप को प्राप्त करती जाएगी वैसे-वैसे उसका कल्याण होना सम्भव होता जाएगा। पर यह तभी होगा जबकि मनुष्य इन्द्रियो के सुखो से मुँह मोडने का प्रयत्न करेगा। इन्द्रियो के विपय हैं—स्पर्श, रस, गध, रूप और शब्द। इनमे मनुष्य की आसक्ति नहीं होनी चाहिए।

यह सही है कि इन्द्रियाँ अपना कार्य छोड नही सकती। कानों मे शब्द पडेगा तो कान उसे श्रवण करेंगे ही। आँखो के सामने कोई वस्तु आएगी तो वह उसे देखेंगी ही। अर्थात्—कोई भी इन्द्रिय अपना कार्य करना वन्द नही कर सकती, अत इन्द्रियो को जीतने का अर्थ यह नही है कि उन्हे अपने काम से रोक दिया जाय। आवश्यकता केवल इस वात की है कि उनके द्वारा ग्रहण किये जाने वाले विपयो मे आसक्ति न हो राग और द्वेप न हो। मनोहर रूप देखकर, कर्णप्रिय शब्द सुनकर अथवा सुस्वादु रस का आस्वादन करके राग-भाव नहीं होना चाहिए तथा अप्रिय विषयो से घृणा या द्वेप का भाव जाग्रत नही होना चाहिये। इन दोनो प्रकार के अवसरो पर सम-भाव रखना सच्चे मायने मे इन्द्रिय विजय है।

किन्तु इन्द्रिय विजय भी सच्चे हृदय से होनी चाहिए। जो व्यक्ति इन विपयो का त्याग करे व यथार्थ मे उन्हें त्यागे तभी उसमे लाभ है। आजकल ऐसे वनावटी महात्मा दिखाई देते हैं जो मस्तक पर जटाएँ वढा लेते हैं, शरीर पर भस्म रमा लेते हैं, जल मे घटो खडे रहते हैं, काँटो पर शयन करते हैं तथा अपने चारो ओर अग्नि जलाकर उसकी आतापना लेते हैं। इस प्रकार जाहिर रूप मे तो वे शरीर को कष्ट देते हैं, कर्मेन्द्रियो से उनका काम नही लेते, किन्तु मन और ज्ञानेन्द्रियो को वे वश मे नही रख पाते, आशा और तृष्णा उनकी कम नही होती। ऐसे व्यक्तियो का जीवन वृथा ही जाता है। तप का ढोग करने से कभी आत्मा का कल्याण नही होता।

गीता के तीसरे अध्याय मे कहा भी है—

कर्मेन्द्रियाणि सयम्य य आस्ते मनसा स्मरन्।
इन्द्रियार्थान् विमूढात्मा मिथ्याचार स उच्यते॥

जो मनुष्य कर्मेन्द्रियो को वश मे करके कुछ काम तो नही करता, किन्तु मन मे इन्द्रियो के विपयो का ध्यान करता है वह मनुष्य झूठा और पाखण्डी है।

तात्पर्य यही है कि जटा-घूट वढाने से, नेत्रो को लाल कर लेने से, भभूत मलने से, कोंपीन धारणकर लेने से अथवा तिलक और छापे लगा लेने से ही कोई योगी नही वन जाता। योगी केवल मन मे वना जा सकता हैं। रहीम के कथनानुसार—

तन को योगी सव करे मनको विरला कोय।
सहजे सव सिधि पाइये, जो मन योगी होय॥

अर्थात्—तन से नाना प्रकार की धर्म क्रियाओ का वहाना करने वाले तो अनेक व्यक्ति मिल जाते हैं किन्तु जो मन से धर्मात्मा और सच्चा योगी कहला सकता है ऐसे विरले ही होते हैं। और जो मन से योगी वन जाते हैं वे सहज ही सब प्रकार की दिव्य सिद्धियाँ हासिल कर लेते हैं। मुख्य वात है मन को वासनाहीन और निष्काम वनाने की। जव साधक के मन मे किमी प्रकार की कामनाएँ नही रहती, उसके मन से शत्रुता-मित्रता, ईर्ष्या और द्वेप की भावनाएँ लुप्त हो जाती हैं और वह ससार के समस्त प्राणियो को एक दृष्टि से देखता है तथा सभी को समान समझता है तो उसे परम-पद की प्राप्ति निश्चय ही होती है। किन्तु उसके लिए उसे महान त्याग करना पडता है। उन्हे कैसा वनना पडता है यह एक छप्पय मे वताया गया है —

कन्या अरु कोपीन-फटी पुनि पद्य पुरानी।
विना याचना भीख, नींद मरघट मनमानी।।
रह जग सो निश्चिन्त, धिरैजित ही मन आवे।
राखे चित को शान्त, कभी अनुचित नहीं भावे।।

जो रहे लीन अस ब्रह्म मे, सोवत अरु जागत यदा।
हैं राज तुच्छ तिहूँ भुवन को ऐसे पुरुषन को सदा।

जो व्यक्ति सैंकडो चियडो से वनी हुई और ऊपर से फटी हुई कोपीन पहन लेता है और प्रफुल्लतापूर्वक वैसी ही गुदडी भी ओढ लेता है, विना माँगे मिल जाय तो खा लेता है और न मिले तो परब्रह्म परमात्मा का स्मरण करता हुआ चाहे जहाँ भले ही वह स्थान मरघट ही क्यो न हो निश्चिन्तता पूर्वक सो जाता है। जगत के द्वारा चाहे स्तुति की जाय अयवा निन्दा वे मानापमान से सर्वथा परे रहकर निश्चिन्तता पूर्वक अपना जीवन यापन करते हुए जिवर से इच्छा हो जाय उवर ही चल देते हैं।

ऐसे महापुरुप अपने हृदय को विपय विकारो से पूर्णतया परे रखते हुए सदा समभाव मे विचरण करते हैं तथा अपनी जिह्वा मे किसी शत्रु को भी कटु-वचन नही कहते। सोते अयवा जागते हुए प्रत्येक पल परमात्मा के चिंतन मे लीन रहते हैं। परमात्मा से उनकी इस प्रकार लौ लग जाती है कि उसके कारण उन्हे तीनो लोको का राज्य भी तुच्छ मालूम पडता है। क्योकि उन्हे किसी भी वस्तु को प्राप्त करने की कामना नहीं होती।

ऐसे सच्चे योगी ही अपने मानव जीवन को सार्थक कर सकते हैं जो कि अन्दर और वाहर मे सामान होते हैं। जैसी सरलता उनके वाह्य जीवन

मे होती है वैसी ही उनके चित्त मे भी वनी रहती है। अगर ऐसा न हो तो "विप—रस भरे कनकघट" के समान ही उन्हे माना जा सकता है। आजकल हम प्रत्येक जगह देखते है कि वनावट का ही वोलवाला अधिक रहता है। पर उससे लाभ क्या ? कुछ भी नही। हानि होती है। जैसे शीशियो पर लेविल लगा हुआ है उत्तम दवाई के नाम का। किन्तु अन्दर वैसा असर न करने वाली दवा हो तो वह क्या लाभ प्रदान करेगी सिवाय हानि के ? इसलिये प्रत्येक मनुष्य को आडम्वर का त्याग करके अपने जीवन को अन्दर और वाहर से स्वच्छ स्फटिकमणि के समान वनाना चाहिये।

कल मैंने वृक्ष का उदाहरण देते हुए आपको वताया था कि जिस प्रकार उसकी वाल्यावस्था, फल फूलो से लदी हुई युवावस्था और पतझर के समान वृद्धावस्था आती है उसी प्रकार मानव जीवन की भी कहानी है। वृक्ष अपने जीवन को जिस प्रकार विताता है तथा जव तक अपना अस्तित्व रखता है, औरो का भला ही करता है। उसके फल लोगो को स्वादिष्ट लगते हुए तृप्ति प्रदान करते हैं, फूल मधुर महक देते हैं तथा पत्ते भी नसीहत देने मे पीछे नही रहते।

मुझे इस विपय पर एक सुन्दर दोहा याद आया है। वह इस प्रकार है—

आम फले पत्त पाय के, महुआ फले पत्त खोय।
जो ताहू का रस पिवे, पत्त कहां से होय ?

दोहा वडा मार्मिक है। कवि कहता है—आमके वृक्ष मे प्रथम पत्ते आते हैं, फिर मजरी और उसके पश्चात् फल। इस प्रकार उसके सुन्दर और अन्य प्राणियो को लाभ कर जीवन का प्रारम्भ पत्तो से होता है। पत्त से यहाँ 'पत' अर्थात् इज्जत शब्द लिया है। तो आम के वृक्ष की इज्जत प्रारम्भ से ही उसके पत्ते वढाते हैं। अगर वे न होते तो आम के वृक्ष की 'पत' रहना कठिन हो जाता।

ऐसा क्यो ? इसके उत्तर मे महुए के वृक्ष का उदाहरण दिया गया है। कहा है—महुए का भी एक वृक्ष होता है। उसमे छोटे-छोटे सफेद फल लगते हैं। किन्तु जव वे फल लगते हैं तो उस वृक्ष के समस्त पत्ते झड जाते हैं। पत्तो का झडना महुए के वृक्ष की 'पत' खोना प्रारम्भ कर देता है। क्योकि पत्ते तो झड जाते हैं और फिर महुए की शराव वनती है जिसे पीकर मनुष्य शरावी कहलाता है तथा उस शराव के नशे मे अनेकानेक असभ्यतापूर्ण कुकृत्य करते अपनी इज्जत या 'पत्त' खो देता है। स्पष्ट है कि जिस फल ने

आने से पहले ही अपने पत्ते या 'पत' गँवा दी उसका रस पीकर व्यक्ति अपनी 'पत' कैसे रख सकता है ? नशे मे वह गालियाँ देता है, लोगो से झगडता है तथा पराई वहू-वेटियो पर कुदृष्टि डालता है। यह सब 'पत' चले जाने के कारण ही होता है। इसीलिये महापुरुप कहते हैं—अपनी 'पत' रखो। पर वह कैसे रहे ? तभी रह सकती है जवकि आप औरो की 'पत' रखो। आज ससार मे अनेकानेक निर्धन और अपग व्यक्ति हैं। आपको चाहिये कि तन, मन या धन से जैसे भी वने उनका रक्षण करो, उनकी सेवा करो और वह भी न वने तो उनके प्रति सहानुभूति की भावना तो रखो। आपके द्वार पर एक भिखमगा खडा है तो आपका फर्ज है कि स्वय सुस्वादु भोजन करते हो पर उसे एक ठण्डी या वासी रोटी तो दो। और वह भी नही देना चाहते तो कम से कम उसका तिरस्कार तो मत करो, उसे गालियाँ तो मत दो।

वृक्ष पर अनेक शाखाएँ होती है और वह कुछ नही करती तो कम से कम थके हुए अथवा क्लान्त व्यक्ति को शीतल छाया तो प्रदान करती हैं, उनके फूल औरो का अधिक भला नही कर सकते तो अपनी मधुर सुगन्ध से यात्रियो के दिमाग को ताजा तो करते हैं।

मनुष्य का जीवन भी इसी प्रकार का होना चाहिये। अगर व्यक्ति चाहे तो अपने जीवन की खुशबू को केवल इस जन्म मे नही, अनन्त काल तक भी वनाये रख सकता है। पर यह सम्भव कैसे हो ? केवल उत्तम कार्य करने से जीवन को धर्ममय एव करुणामय वनाए रखने से, अन्य आश्रयहीन प्राणियो को शरण देने से तथा सकटग्रस्त व्यक्तियो की रक्षा करने से। ऐसा करने पर ही मनुष्य का जीवन अनन्तकाल तक सुवासित रह सकता है तथा लोग उसके जीवन को अपना आदर्श वना सकते हैं।

महावीर, वुद्ध, राम और कृष्ण को आज भी लोग क्यो याद करते हैं ? क्यो उनकी पूजा करते हैं ? इसीलिये कि उनका सम्पूर्ण जीवन अन्य प्राणियो का भला करने मे व्यतीत हुआ। ऐसे व्यक्तियो का जीवन ही सार्थक माना जा सकता है जो स्वय तो आत्म-स्वरूप की सच्ची पहचान करके आत्मा को वन्धन-मुक्त कर लें और ससार मे अपने जीवन का सर्वोच्च आदर्श स्थापित कर जाएँ।

मेरे आज के कथन का सार यही है कि हमे अपने इस दुर्लभ मानव-जीवन को सार्थक वनाना है और यह सार्थक तभी वन सकता है जवकि हम सासारिक प्रलोभनो को जीत लें तथा अधिक से अधिक त्याग, नियम, तपस्या

आदि के द्वारा अपने बँधे हुए कर्मों की निर्जरा करें तथा नवीन कर्मों का बंध न होने दें। इसके लिये हमे प्रतिक्षण यह ध्यान रहना चाहिये कि—

भोगा मेघवितानमध्य-विलसत्सौदामिनीचचला।
आयुर्वायुविघट्टिताभ्रपटली लीनाम्बुवद् भगुरम्।
लोला यौवन लालसा तनुभृतामित्याकलय्यद्रुत।
योगे धैर्य-समाधि सिद्धिसुलभे बुद्धि विदध्व बुधा॥

अर्थात्—इस ससार के भोगविलास सघन बादलो मे चमकने वाली विद्युत की तरह चचल हैं। मनुष्य की उम्र पवन से छिन्न-भिन्न हुए बादलो के सदृश क्षणस्थायी है, युवावस्था की उमगें भी स्थिर नही हैं। इसलिये ज्ञानी तथा बुद्धिमान व्यक्तियो को परम धैर्य एव लगन से अपने चित्त को एकाग्र करके उसे आत्म-साधना मे लगाना चाहिये।

वस्तुत इस जगत मे ज्ञानी और अज्ञानी जीवन मे बडा अन्तर है। अज्ञानी की उम्र चाहे जितनी अधिक हो जाय, उससे उसे कुछ भी हासिल नही होता। मोह के वश मे पडा हुआ वह कभी भी यह नही सोच पाता कि यह मानव जीवन बडी दुर्लभता से मिला है और अगर इस बार भी चूक गये तो फिर हाथ मे आना कठिन है। महापुरुष इसीलिये बार-बार ऐसे व्यक्तियो को चेतावनी देते हैं।

कवि सुन्दरदासजी ने भी अज्ञानी व्यक्ति को ताडना देते हुए कहा है—

देह सनेह न छाडत है नर,
जानत है यह फिर नहिं देहा।
छीजत जात घटै दिन-ही-दिन,
दीसत है घट को नित छेहा॥
काल अचानक आय गहे कर,
ठाँइ गिराइ करे तन खेहा।
सुन्दर जानि करो यह निहचै,
एक निरंजन सूं कर नेहा॥

कवि का कथन है—"अरे मूर्ख! तू इस बालू के घर मे निशक और मस्त होकर बैठा हुआ है। पर यह तो प्रतिपल छीजता और घटता जाता है। नित्य ही इसका क्षय होता चला जा रहा है। तू यह मत भूल कि किसी भी दिन काल अचानक आकर तुझे हाथ पकडकर चल देगा और तेरी इस देह को मिट्टी मे मिला देगा। इसलिये तू इस देह से, अपने स्त्री-

पुत्रो से तथा दौलत से मोह मत रख तथा एकमात्र परमात्मा से प्रेमकर, तभी तेरा जीवन सार्थक बन सकेगा।

ज्ञानहीन व्यक्ति महापुरुषो की इन सब पूर्व चेतावनियो को भी भूल जाता है तथा जीवन के अन्त तक भी आसक्ति और ममत्व का त्याग नही करता।

## मेरा घर ही स्वर्ग है

एक व्यक्ति जीवन भर अपने कुटुम्ब की सुख-सुविधा के लिये दौड-धूप करता रहा और स्वय कष्ट पाकर भी उसने अपने परिवार के व्यक्तियो को कष्ट नही होने दिया। किन्तु जब वह बूढा हो गया तो उसके सभी पुत्र पौत्रादि ने उसकी ओर से मुँह फेर लिया।

वृद्ध बेचारा अपनी खाट पर पडा-पडा ज्यो-त्यो करके दिन काट रहा था। कोई भी उसकी बात नही पूछता था। एक दिन उसका छोटा पोता आया और उसे मारने तथा गालियाँ देने लगा। बूढा भी उससे बक-झक करता रहा।

कहते हैं कि उसी समय नारद ऋषि उधर से आ निकले और वृद्ध की दुर्दशा होती देखकर उससे बोले—"भाई, इस प्रकार कष्ट से जीवन क्यो बिता रहे हो ? तुम्हारा ही पाप तुम्हे मार रहा है। इसलिये या तो तुम वन मे जाकर तपस्या करो अन्यथा मेरे साथ स्वर्ग चलो।"

नारदजी की बात सुनते ही बूढा क्रोध से लाल-पीला हो गया और बोला—"महाराज ! आप अपने रास्ते पर जाओ। मेरे बेटे-पोते हैं, मुझे मारे चाहे गालियाँ दें, मेरे लिये यही स्वर्ग है। आपको इससे क्या मतलब है ?"

नारदजी उस अज्ञानी व्यक्ति की मोह—ममता देखकर दग रह गए। और सोचने लगे—बुद्धिहीन व्यक्तियो की मोह-ममता बुढापे मे और भी बढ जाती है। ये हजारो कष्ट सहन कर लेंगे पर आसक्ति को नही त्यागेंगे। यही कारण है कि इन्हे पुन पुन इस ससार मे जन्म-मरण करते रहना पडता है।

वस्तुत मोह-ममता और विषयासक्ति ही समस्त अनर्थो का मूल है। ससार मे हम देखते हैं कि हाथी और मृग आदि पशुओ को एक-एक इन्द्रिय के विषय का शिकार होकर भी अपने प्राणो की आहुति देनी पडती है तो फिर मनुष्य तो पाँचो इन्द्रियो के विषयो मे आसक्त रहता है तो फिर उनकी दुर्दशा का अनुमान कैसे लगाया जा सकता है ?

इसीलिये ज्ञानी पुरुप विपय भोगो से विमुख हो जाते हैं। वे भली-भाँति समझ लेते हैं कि ससार की ये भोग सामग्रियाँ उनके लिये भयकर विडम्बना का कारण वन जायेंगी। वे अपने चित्त की वारा को विपय-लालसा से निर्मूल कर देते हैं तथा निराकुल होकर आत्म-चिन्तन एव आत्म-साधना मे लग जाते हैं। आत्मा की अनन्त शक्ति पर पूर्ण विश्वास रखते हैं तथा उसके वल पर दान, शील, तप तथा भाव की आराधना करते हुए उससे भी आगे वढकर सयमी जीवन को अपनाते हैं तथा घोर परिपहो को भी सम-भाव पूर्वक सहकर आत्मिक दृढता का अपूर्व उदाहरण ससार के समक्ष रखते हुए समस्त कर्मवधनो से सदा के लिये मुक्त हो जाते हैं।

यही मानव जीवन को सार्थक करना कहलाता है। जो भव्य प्राणी अपने इस अमूल्य जीवन को सच्चे हृदय से सफल वनाना चाहते है, उन्हें निरन्तर अपना आत्म वल वढाना चाहिये। आत्म वल के वढने से इन्द्रियो की प्रवलता स्वय ही कम होगी तथा विपयासक्ति घटती चली जायेगी। इस सवका परिणाम यह होगा कि आत्मा का उत्थान होगा तथा मनुष्य का जीवन सफलता के राज-पथ पर अग्रसर होता चला जाएगा।



# २१
# समय कम : मजिल दूर

धर्म प्रेमी वन्धुओ, माताओ एव वहिनो !

श्री उत्तराध्ययन सूत्र के दसवे अध्याय की चौथी गाथा मे कहा गया है —

दुल्लहे खलु माणुसेभवे, चिरकालेण वि सव्वपाणिण ।
गाढाय विवाग कम्मुणो, समय गोयम ! मा पमायए ॥

अर्थात्—हे गौतम ! समय मात्र का भी प्रमाद मत करो । प्रमाद क्यो नही करना ? इसके उत्तर मे कहा है—मनुष्य जन्म की प्राप्ति होना अत्यन्त दुर्लभ है । अन्य-अन्य शरीर तो फिर भी मिल सकते हैं किन्तु मानव शरीर मिलना और मानवो मे भी आर्य क्षेत्र मिलना, उच्च कुल मे जन्म लेना तथा पाँचो इन्द्रियो का परिपूर्ण होना अत्यन्त कठिन है । पुण्य के अभाव मे ये सब बातें मिलनी महा मुश्किल हैं ।

हमारे शास्त्र बताते हैं—एकेन्द्रिय से द्वीन्द्रिय मे जन्म लेने के लिए अनन्त पुण्य की आवश्यकता होती है और द्वीन्द्रिय से भी त्रि-इन्द्रिय मे जन्म लेने के लिए तो उससे भी अनेक गुने पुण्य चाहिए । इसी प्रकार तीन से चार और चार से पाँचो इन्द्रियाँ प्राप्त करने के लिए अधिकाधिक पुण्य कर्मों का उपार्जन करना अनिवार्य होता है । तात्पर्य यही है कि मानव का यह पचेन्द्रिय शरीर पाने के लिए अनन्तानन्त पुण्यवानी हो तभी इसे पाना सम्भव हो सकता है ।

इस विषय मे कहाँ तक कहा जाय ? आप स्वय ही गम्भीरतापूर्वक समझने का प्रयास करें तभी भली-भाँति समझा जा सकता है कि पचेन्द्रिय बन गये पर फिर भी अगर अनार्य क्षेत्र मे पैदा हुए, जहाँ पुण्य और पाप की पहचान ही न हो सके, नीति और अनीति मे अन्तर समझने का अवसर ही न आये तो उस पचेन्द्रिय शरीर को प्राप्त करने का क्या लाभ उठाया जा सकता है ?

इसके अलावा आर्य देश मे जन्म ले लिया, उच्च कुल मे भी स्थान प्राप्त

कर लिया किन्तु सत्सगति नही मिली और उत्तम सस्कार प्राप्त नही हो सके तो फिर वह क्षेत्र और कुल भी क्या काम आया ? साथ ही यह सब मिल गया और शरीर अपग हुआ अथवा दीर्घ आयुष्य नही मिला तब भी मिला हुआ मानव-जन्म व्यर्थ चला जाता है। अनेक शिशु माता की कुक्षि से बाहर आते ही इस ससार को छोड जाते हैं, अनेक शैशवावस्था को पार भी नही कर पाते और अनेक शैशवावस्था को पार कर भी लेते हैं तो युवावस्था प्राप्त करते न करते ही काल के ग्रास बन जाते हैं।

जीवन की क्षणभगुरता के विषय में कबीर जी ने कहा भी है —

**पानी केरो बुदबुदो, अस मानष की जात।**
**देखत ही छिप जाएगा, ज्यो तारा परभात ॥**
**कबिरा पानी हौज का, देखत गया विलाय।**
**ऐसे जियरा जाएगा, दिन दस ढीली लाय ॥**

यह मनुष्य-जीवन पानी के बुलबुले के समान है। जिस प्रकार पानी का बुलबुला उठता है और क्षण मात्र मे विलीन हो जाता है उसी प्रकार मनुष्य का जीवन भी क्षण मात्र मे समाप्त हो जाता है। दूसरे शब्दो मे प्रभात का तारा जिस प्रकार देखते-देखते ही गायब हो जाता है उसी प्रकार मनुष्य देह से आत्मा चारो ओर खडी हुई भीड को देखते-देखते ही अदृश्य रूप से पल मात्र मे ही किसी अज्ञात योनि की ओर प्रयाण कर जाता है।

कबीर जी ने आगे भी कहा है—जिस प्रकार पानी से भरे हुए घडे से थोडा-थोडा करते हुए कुछ ही दिनो मे पानी समाप्त हो जाता है, उसी प्रकार यह जीवात्मा भी दस-पाँच दिन की मियाद समाप्त होते ही देह से निकल जायेगा।

इसीलिए भगवान ने बार-बार कहा है—'समय मात्र का भी प्रमाद मत करो, तथा जीवन के प्रत्येक पल को सार्थक बनाने का प्रयत्न करो। जहाँ तक भी बन सके सन्तो की सगति करो, शास्त्र श्रवण करो तथा उनमे दी हुई शिक्षा को जीवन मे श्रद्धापूर्वक उतारते हुए अपने चारित्र को समुज्ज्वल बनाओ।'

अगर ऐसा नही किया, अर्थात् जिन वचनो पर श्रद्धा नही रखी तथा उन्हे सम्यक् प्रकार से आचरण मे न उतार कर उनके अनुरूप क्रिया न की तो वह ज्ञान कोई भी शुभ फल प्रदान नही कर सकेगा तथा उसमे जीवन के उद्देश्य की सिद्धि हासिल नही हो सकेगी। वह ज्ञान उसी प्रकार भावित होगा जैसे चिकने घडे पर पानी डाला जाय तो वह योही बह जाता है, अथवा राज-

स्थानी कहावत मे—'रीते चूल्हे फूंक' यानी चूल्हे मे आग तो है नही पर वार-वार उसमे फूंक लगाई जाय तो क्या होगा ? क्या आग जलेगी वहाँ पर ? नही ! इसी प्रकार श्रद्धा और ज्ञान होने पर भी अगर उनके अनुसार क्रियाएँ की जाएँ तो कर्मों का नाश हो सकेगा ? या नवीन कर्मों के वन्धन होने से हम वच सकेंगे क्या ? नही ।

शास्त्र की गाथा मे आगे कहा गया है—कर्मों का विपाक वडा गाढा होता है । अर्थात् उन्हे भुगतना ही पडता है उन्हे भुगते विना किसी भी प्रकार छुटकारा नही मिल सकता ।

विक्रम चरित्र मे कहा गया है —

"अवश्यमेव भोक्तव्य कृत कर्म शुभाशुभम् ।"

इस आत्मा ने जैसे भी शुभ अथवा अशुभ कर्म किये हैं, उन्ही के अनुसार इस आत्मा को शुभ अथवा अशुभ फल अवश्य ही भोगना पडता है ।

गजसुकुमाल मुनि अपने निन्यानवे लाख भव से पहले स्त्री की योनि मे थे । उनके एक सोत थी और वह मर चुकी थी । सोत का एक लडका था जिसे वह फूटी आंखो से भी नही देख सकती थी । इसीलिए उस लडके की सार-सम्हाल मे वह ध्यान नही देती थी ।

एक वार उस लडके के मस्तक मे असख्य फोडे-फुसी हो गये । किन्तु उनकी यथाविधि चिकित्सा न होने के कारण वच्चा वहुत तकलीफ पाने लगा । यह देखकर पास-पडौस के व्यक्तियो ने उस स्त्री की वडी भर्त्सना की तथा सौत-पुत्र की सार-सम्भाल न करने के लिए उलाहने दिये ।

स्त्री यह सब सुनकर क्रोध से आग-ववूला हो गई तथा लडके के प्रति ईर्ष्या मे भर उठी । गुस्से ही गुस्से मे उसने एक वहुत मोटी रोटी वनाई और तवे पर डाल दी । जव रोटी अवसिकी और आग के समान खूब गरम हो गई तो उसने तवे पर से उठाकर उसे अपनी सोत के उस शिशु के मस्तक पर रख दी । नन्हा वच्चा दर्द के मारे तिलमिला उठा और कुछ देर मे ही छट-पटाकर उसने प्राण त्याग कर दिये ।

उस निर्दयी स्त्री का जीव ही निन्यानवे लाख भव के पश्चात् गजसुकुमाल के रूप मे इस पृथ्वी पर आया और उस वालक का जीव सोमिल ब्राह्मण के रूप मे, जिसने अपने मस्तक पर गरमागरम रोटी रखने का वदला लेने के लिए गजसुकुमाल के मस्तक पर अगारे रखे ।

कहने का अभिप्राय यही है कि निकाचित कर्म असख्य भवो के वीत जाने पर भी विना भोगे नही छूटते। उन्हें अवश्यमेव भुगतना पडता है।

इसलिए प्रत्येक व्यक्ति को कर्म वन्धनो का भय रखते हुए ऐसी क्रियाओं से वचने का प्रयत्न करना चाहिए। अन्यथा उनसे पीछा छुडाना कठिन ही नही असम्भव हो जाता है।

महर्षि वेदव्यास जी ने कर्मों की विचित्रता वडे सुन्दर ढग से एक श्लोक मे समझाई है। कहा है —

> सुशीघ्रमपि धावन्त, विधानमनु धावति।
> शेते सहशयानेन, येन न यथा कृतम्॥
> उपतिष्ठति तिष्ठन्त, गच्छन्तमनुगच्छति।
> करोति कुर्वत कर्मच्छायेवानुविधीयते॥

अर्थात्—जिस मनुष्य ने जैसा कर्म किया है, वह उसके पीछे लगा रहता है। यदि कर्ता शीघ्रतापूर्वक दोडता है तो कर्म भी उतनी ही तेजी के साथ उसके पीछे जाता है। जव वह सोता है तो उसका कर्म फल भी उसके साथ ही सो जाता है। जव वह खडा होता है तो वह भी पास ही खडा रहता है और जव मनुष्य चलता है तो उसके पीछे-पीछे वह भी चलने लगता है। इतना ही नही, कोई भी क्रिया करते समय कर्म कर्ता का साथ नही छोडता सदा छाया के समान पीछे लगा रहता है।

वस्तुत कर्मों की शक्ति वडी जवर्दस्त होती है और वही व्यक्ति उनसे भाग पाता है जो प्रतिपल सजग रहता हुआ एक समय मात्र का भी विलम्व किये विना वन्धे हुए कर्मो की निर्जरा और भविष्य मे कर्मो का वन्धन न हो यह ध्यान मे रखते हुए इस ससार मे जल मे कमलवत रहता है।

जव मनुष्य के कर्म उसका पीछा नही छोडते तो वह जहाँ भी जाय वही स्थिति उसके सामने आती है।

### भाग्य पर किसी का जोर नहीं है

एक व्यक्ति वडा गरीव था किन्तु उसकी वहन सौभाग्य ने किसी वडे घराने मे व्याह दी गई थी। वेचारा भाई किसी तरह रूखा सूखा खाकर अपने दिन व्यतीत करता था। कभी-कभी तो उसे भर-पेट खाना भी मयस्सर नही हो पाता था।

एक वार भाइ ने सोचा—"मेरी वहन श्रीमन्त के यहाँ है, तो चलूँ कुछ

दिन अपनी वहन के यहाँ चल कर रहूँ, कम से कम कुछ दिन तो भर पेट और अच्छा खाने को मिलेगा।"

यह विचार कर भाई अपनी वहन के घर की ओर चल दिया। वहन अपने भाई को देखकर अत्यन्त प्रसन्न हुई और उसका हार्दिक स्नेह से स्वागत किया। पर जव भोजन का वक्त हुआ तो वहन ने सोचा—"मेरा भाई नित्य मक्के की रोटी और कढी खाता है अत उसकी पसन्द का ही खाना वनाऊँ। फ्ल-स्वरूप उसने मक्का की रोटी और कढी वनाई।"

जव भाई खाने वैठा तो वडे उत्साह से उसके अच्छे-अच्छे पकवानो की आशा की कि वहिन अव परोसकर लाती ही होगी। पर जव उसकी वहन एक थाली मे कढी और मक्का की रोटी लेकर ही आई और थाली भाई के सामने रख दी। भाई ने वही खाना जो घर पर खाता था सामने देखकर अपना मस्तक पीट लिया और सोचने लगा मेरी तकदीर ही जव ऐसी है और इसमे यही खाना लिखा है तो मैं कही भी क्यो न चला जाऊँ मिलेगा तो यही। ऐसा विचार कर वह पुन अपने घर लौट आया और सन्तोष पूर्वक दिन गुजारने लगा।

कहने का अभिप्राय यही है कि भाग्य अथवा कर्म सदा व्यक्ति के साथ रहते हैं। ये प्रत्यक्ष दिखाई नही देते किन्तु अनन्तशक्ति सम्पन्न जीवात्मा को भी ये पछाड देते हैं, अपना भुगतान किये विना नही छोडते। जिस प्रकार सूर्य और चन्द्र महान शक्तिशाली होते हैं। समग्र ससार को जीवन प्रदान करने की शक्ति रखते है किन्तु राहु और केतु उन्हे भी अपने शिकजे मे दवोच लेते हैं तथा उनके तेज और प्रकाश को रोक देते हैं। इसी प्रकार आत्मा के अनन्त शक्तिशाली होते हुए भी कर्म उसकी समस्त शक्ति पर पानी फेरते हुए उसे असहाय वना देते हैं।

इसीलिये भगवान महावीर स्वामी का फरमान है कि कर्मों का विपाक वडा गाढा होता है अत क्षण मात्र भी प्रमाद किये विना उन्हें नष्ट करने का प्रयत्न करो। क्योकि जीवन तो थोडा है और कर्म रूपी मेरू पर्वत को पार करके जीवात्मा को अपने लक्ष्य तक पहुँचने का प्रयत्न करना है।

किसी कवि ने भी कहा है—

> समय है कम और सफर है लवा,
> दूर है मजिल तेरी!

कितने मार्मिक शब्द हैं? कहा गया है—अरे जीव! तेरा यह मानव-जन्म

रूपी समय तो बहुत ही थोडा है और मुक्ति-रूपी मजिल बहुत दूर है। अत स्वाभाविक ही है कि अविराम गति से और विना समय नष्ट किये तू उस ओर वढता चल। अन्यथा प्रकाश होते ही तुझे मार्ग सुझाई नही देगा और परिणामस्वरूप न जाने कितने समय तक इधर-उधर भटकना पडगा।

हमारे शास्त्रो मे कहा गया है—कोई जीव अगर विग्रह-गति मे पड जाय तो उसका छुटकारा होना कठिन हो जाता है। विग्रह-गति किसे कहेगे ? इसका अर्थ है जाना तो था सीधा उधर और चल दिया दूसरी ओर। विग्रह-गति मे मजिल दूर हो जाती है, क्योकि भटकना पडता है।

इस मजिल मे कोई अपने साथ पुण्य लाता है और कोई पाप। पुण्यवान को सुख प्राप्त होता है और पुण्यहीन को दु ख। सुख और दुख, दोनो ही जाल है जिनमे उलझकर प्राणी आत्म साधना का ख्याल नही रख पाता। पर ऐसे कब तक काम चलेगा ? अनन्तकाल भटकते हो गए और पुन इसी चक्कर मे पड गये तो फिर अनन्तकाल ऐसे ही भटकना होगा। अत महापुरुष बार-बार कहते हैं—'जीवात्मा अब तो सम्हल ! जीवन बीत गया सो तो बीत गया, पर अब जो बचा है उसे आत्म-उत्थान मे लगा।'

बुद्धिमान् वही है जो बीते हुए की परवाह न करके बचे हुए की सम्हाल करे। कुए मे सौ हाथ रस्सी चली जाने पर भी अगर चार अगुल भी बची रहती है तो मानव उसके द्वारा अपने लोटे को भरकर खीच लाता है। एक कहावत भी है—

'गई सो गई अब राख रही को'

—जो उम्र बीत गई, वह तो चली ही गई, उसके लिये दुख या पश्चाताप करने से कोई लाभ नही है, आवश्यकता केवल यही है कि बची हुई का ही सदुपयोग किया जाय। मराठी भाषा मे भी कहा गया है—

"गेली ती गगा, आणि राहिले ते तीर्थ।"

अर्थात्—गई सो गगा और रहा सो तीर्थ।

वही बात है कि जितना आयुष्य बीत गया उसे गगा के समान प्रवाहित हुआ समझो और जो बचा है उसे तीर्थ मानकर उसकी आराधना करके ही जीवन को सफल बनाओ।

अनन्तकाल भी जब आत्मा को नानाप्रकार की वेदना भोगते हुए तथा भिन्न भिन्न योनियो मे भटकते हुए बीत गया तो उसकी तुलना मे मनुष्य जन्म

है ही कितना ? अगर सौ वर्ष की भी आयु मान ली जाय तो उनमे से पचास वर्ष तो रात्रि को सोने मे व्यतीत हो जाते हैं। बाकी रहे पचास, जिनमे से साढे बारह वर्ष बचपन होने के कारण खेलने-कूदने मे और अन्त के साढे बारह वर्ष वृद्धावस्था की अशक्ति के निकल जाते हैं। अब रहे केवल पच्चीस वर्ष उनमे भी आपको चैन कहाँ है ? कभी बीमारी आ गई, वह नही आई तो माता-पिता का वियोग हो गया। धन नही हुआ तो दरिद्रता से जूझना पडा। पत्नी, सन्तान और परिवार का पालन-पोषण करना पडा। इसी प्रकार की सैकडो उलझनो की जाल आपके सामने रहती है और उसी मे फडफडाते हुए यह आत्मारूपी पखेरू एक दिन उड जाता है।

अभिप्राय यही है कि मानव जीवन अत्यन्त थोडे समय का है और आत्मा के लिये सफर बहुत लम्बा है। इसी सफर के बीच उसे मानव पर्याय-रूपी अल्प समय मिला है तो बिना समय नष्ट किये उसे अपनी मोक्ष-रूपी मजिल पर पहुँचने का प्रयत्न करना है।

तो प्रश्न अब यह उठता है कि मुक्ति-रूप सिद्धि प्राप्त करने के लिये क्या प्रयत्न किया जाय ? अथवा परमात्मा को प्राप्त करने का मार्ग कौन सा है ? इस प्रश्न का उत्तर बडा गम्भीर है। आज के युग मे धर्म को समझना बड़ा कठिन हो गया है। प्रत्येक व्यक्ति अपने-अपने सम्प्रदाय या अपने-अपने क्रिया-काण्ड मे ही धर्म मानते हैं। किन्तु यह सब कितना गलत है यह बात एक कवि ने अपने शब्दो मे बडे ही सुन्दर तरीके से कही है। वह इस प्रकार है—

आत्मभेद बिन भरें भटकत्ते, सब धोखे की टाटी मे।
कोई धातु मे ईश्वर मानत, कोई पत्थर माटी मे॥
वृक्ष मे कोई, जल मे कोई, कोई जगल और घाटी मे।
कोई तुलसी, रुद्राक्ष मे कोई, कोई मुद्रा कोई लाठी मे॥
भगत कबीर, कहे कोई नानक, कोई शकर परिपाटी मे।
कोई निम्बार्क, रामानुजी कोई, कोई वल्लभ परिपाटी मे॥
कोई दादू कोई गरीब दासी, कोई गेरु रग की ठाटी मे।
कह 'आजाद' भेष जो धारे, जले नरक की भाटी मे॥

इस प्रकार आत्मा के भेद को समझे बिना व्यक्ति भिन्न-भिन्न वस्तुओ मे, भिन्न-भिन्न स्थानो मे और भिन्न-भिन्न धर्मप्रवर्तको की परिपाटियो मे ईश्वर को खोजते फिरते हैं तथा नानाप्रकार के क्रियाकाण्डो को करने मे तथा तुलसी की माला, रुद्राक्ष आदि धारण करने मे धर्म कर लेने की इतिश्री मानते हैं। पर वे कितनी भूल मे रहते है ?

भगवान महावीर से उनके शिष्य ने एक वार पूछा—भगवन् ! धर्म का स्थान कहाँ है ? अर्थात् धर्म कहाँ पर रहता है ?

भगवान का सक्षिप्त उत्तर था—

"उज्जूभूयस्स चिट्ठइ धम्म ।"

अर्थात्—'शुद्ध हृदय मे धर्म रहता है ।" जिस व्यक्ति का हृदय शुद्ध या सरल है, धर्म को केवल वही समझना चाहिये । जिसके मन मे विषय, कषाय, राग, द्वेष तथा मोह आदि का प्रवल वेग रहता है वहाँ धर्म का अस्तित्व ढूंढे नही मिलता, चाहे वह कैसे भी भेष क्यो न धारण करले अथवा मन्दिर, मस्जिद, गिरजाघर, गुरुद्वारा, स्थानक या उपासरे मे जाकर पूजा-पाठ, सामायिक, प्रतिक्रमण आदि नानाप्रकार की क्रियाएँ दिन-रात क्यो न करता रहे । सच्चा धर्म वही है, जिसके द्वारा मानव की आत्मा मे सत्यता, व्यापकता, निर्मलता एव उदारता आ सके ।

धर्म ससार के समस्त प्रकारो के सतापो का शमन करने के लिये होता है तथा प्रत्येक प्रकार की अशाति को दूर करके शाति की स्थापना करना चाहता है । किन्तु जहाँ धर्म को लेकर मतभेद हो जाता है, इतना ही नही रक्तपात तक की नौवत आ जाती है तो ससार के सामने धर्म विकृतरूप मे सामने आता है ।

जैन धर्म ने इसीलिये स्याद्वाद सिद्धान्त का पतिपादन किया है । स्याद्वाद सिद्धान्त विश्व के समस्त धर्मों, सम्प्रदायो, मतो एव दर्शनो का समन्वय करता है । वह वताता है कि जगत के सभी धर्म और दर्शन किसी अपेक्षा से सत्य के ही अश हैं । किन्तु जव लोग उन प्रत्येक अशो को एक दूसरे से न मिलाकर एक-एक अश को ही पकडकर वैठ जाते हैं तथा सत्य होते हुए भी अन्य अशो को गलत सावित करते हैं, तो वह धर्म उनके लिये ससार पार कराने वाली नौका न वनकर मझधार मे डुवाने का कारण वन जाता है । प्रत्येक अन्य धर्म को मिथ्या कहकर अस्वीकृत करने से मनुष्य मिथ्यावादी तथा अन्धविश्वासी वन जाता है । इन दोषो का निवारण करते हुए स्याद्वाद सिद्धान्त मानव को विभिन्न धर्मों का समन्वय करने की शिक्षा देता है ।

आचार्य सिद्धसेन दिवाकर ने कहा भी है —

उदधाविव सर्वसिन्धव,
समुदीर्णास्त्वयि नाथ ! दृष्टय ।
न च तासु भवान् प्रदृश्यते,
[illegible] ॥

अर्थात्—हे नाथ ! जिस प्रकार समस्त नदियाँ सागर मे पहुंचकर उसमे मिल जाती हैं, उसी प्रकार विश्व के समस्त दर्शन आपके शासन मे मिल जाते हैं तथा जिस प्रकार भिन्न-भिन्न दर्शनो मे आप दिखाई नही देते उसी प्रकार भिन्न भिन्न नदियो मे समुद्र दिखाई नही देता । जैसे समस्त नदियो का आश्रय समुद्र है, वैसे ही समस्त दर्शनो के लिये आप आश्रय-स्थल हैं ।

एक उर्दू भाषा के कवि ने भी यही बात कही है —

> **शेख कावा से गया या तक ब्राह्मण दैर से ।**
> **एक थी दोनो की मजिल, फेर था कुछ राह का ।।**

कितनी सुन्दर और सत्य बात है ? कि कावा से अगर मुसलमान जन्नत मे गया तो ब्राह्मण मन्दिर से शिवपुर चला गया । फर्क क्या पडा ? रास्ते का फेर ही तो था ।

इसलिये बन्धुओ ? अगर हमे अपनी आत्मा को कर्मों से मुक्त करना है, तो दूसरो के अवगुण न देखकर अपने अवगुण ही देखना चाहिए तथा दूसरो की निन्दा न करके अपने ही दोषो की आलोचना करनी चाहिए । ऐसा करने पर ही हमे आत्म-स्वरूप का ज्ञान हो सकता है तथा हम मुक्ति के मार्ग पर बढ सकते हैं ।

प० शोभाचन्द्रजी भारिल्ल ने भी कहा है —

> **अपने अवगुण की जो निन्दा करते हैं ।**
> **पर परनिन्दा से सदा काल डरते हैं ।।**
> **गुणवानो से सद्गुण का गाते गाना ।**
> **कर कर्म निर्जरा पाया मोक्ष ठिकाना ।।**

वस्तुत ऐसे व्यक्ति ही कर्मों की निर्जरा करके मुक्ति-लाभ करते हैं । अत-एव बन्धुओ ! हमे यह कभी नही भूलना चाहिए कि हमारा जीवन अल्प है और सफर लम्बा है । इस थोडे से काल मे ही अगर हमने पूर्वकृत कर्मों की निर्जरा करके पुण्य कर्मों का भाता साथ मे न लिया तो मजिल तक पहुँचना कठिन ही नही, असम्भव हो जाएगा । इस ससार की छोटी-छोटी यात्राओ मे तो हम रुपया-पैसा, भोजन सामग्री तथा अनेक प्रकार की अन्य वस्तुएँ लेकर रवाना होते हैं । तो फिर मोक्ष जैसी लम्बी यात्रा मे ही अगर धर्म एव पुण्य-रूपी सामान साथ मे लेकर न चले तो मजिल तक कैसे पहुँच सकेंगे ?

●



# २२
# समय से पहले चेतो

धर्मप्रेमी बधुओ ! माताओ एव बहनो !

श्री उत्तराध्ययन सूत्र के दसवें अध्ययन की छब्बीसवी गाथा मे भगवान् महावीर ने फरमाया है—

> **परिजूरइ ते सरीरय**
> **केसा पडुरया हवन्ति ते ।**
> **से सव्ववले य हायई,**
> **समय गोयम मा पमायए ॥**

अर्थात्—हे गौतम ! तेरा शरीर सब प्रकार से जीर्ण हो रहा है । तेरे बाल श्वेत हो गए हैं और सभी बल क्षीण होता जाता है, अत अब समय-मात्र का भी प्रमाद मत कर ।

बधुओ ! मैं पहले भी आपको बता चुका हूँ कि भगवान का उपदेश केवल गौतम स्वामी के लिए ही नही था अपितु उस समय भी मनुष्य-मात्र के लिए था और आज भी सबके लिए है ।

वास्तव मे ही वृद्धावस्था जीवन की अन्य सब अवस्थाओ से निकृष्ट या दयनीय है । इस अवस्था मे समस्त इन्द्रियां क्षीण हो जाती है और वे अपने अपने कार्य मे अयोग्य हो जाती है ।

श्रोत्रेन्द्रिय जो कि अपने समय मे क्षीण से क्षीण आवाज को भी ग्रहण कर लेती है, वृद्धावस्था मे समीप आकर जोर-जोर से चीखने पर भी पूरे शब्द ग्रहण नही कर पाती । एक छोटा-सा उदाहरण है—

एक बहरा और वृद्ध आदमी एक गाँव से दूसरे गांव जा रहा था । साथ मे वह अपनी गाडी मे बैंगन भरकर ले जा रहा था ।

वह गांव से थोडी दूर ही गया था कि उसका परिचित दूसरा मित्र मिल गया । उसने पूछा—"दादा ! कहाँ जा रहे हो ?"

वृद्ध वहरा तो था ही दोस्त की वात सुन नही पाया। वोला—गाडी मे वैगन भरकर ले जा रहा हूँ।"

भाग्य से आगन्तुक भी वहरा था। उसने समझा मेरी वात का सही जवाव दिया ही होगा अत उसने दूसरा प्रश्न पूछा—"वाल वच्चे सव ठीक है ?"

वहरे ने आराम से उत्तर दिया—"घर जाकर भुरता वनाऊँगा कई दिन से इच्छा हो रही है।"

इसके पश्चात् दोनो वृद्ध अपने-अपने रास्ते पर चल दिये।

अभिप्राय कहने का यह है कि वृद्धावस्था ऐसी ही दु खदायी होती है। किन्तु जो समझदार व्यक्ति होते है वे अपनी वृद्धावस्था और वहरेपन का भी सदुपयोग कर लेते हैं। पर ऐसा वे ही कर सकते हैं जो धर्म के प्रति तथा जिनवाणी के प्रति प्रगाढ विश्वास रखते है। एक उदाहरण से यह वात भी आपकी समझ मे आ जाएगी।

### वहरेपन का भी सदुपयोग

एक वृद्ध जो कि वहरा था प्रतिदिन एक महात्मा का प्रवचन सुनने जाया करता था। उसके कान मे वडी कठिनाई से कोई शव्द ही प्रवेश कर पाता था जो कि जोर से वोला जाता था।

महात्मा जी प्रतिदिन उस वृद्ध को वडे उत्साहपूर्वक सभा मे वैठा हुआ देखते थे। वे जानते थे कि वृद्ध को सुनाई नही पडता। अत एक दिन उन्होंने इशारे से वृद्ध को अपने पास वुलाया और खूव जोर से पूछा—"आपको प्रवचन के शव्द सुनाई पडते हैं क्या ?"

वृद्ध ने सहज भाव से उत्तर दिया—"नही।"

महात्मा ने दूसरा प्रश्न उसी प्रकार पूछा—"फिर आप प्रतिदिन प्रवचन सुनने के लिए यहाँ आकर क्यो वैठते है ?"

महात्मा जी के प्रश्न के जवाव मे उस धर्म-प्रिय व्यक्ति ने कितना सुन्दर उत्तर दिया ? कहा—"महात्मन् ! इस स्थान पर शास्त्र का वाचन होता है तथा जिनवाणी की ध्वनि गूंजती रहती है। इसलिए किसी अन्य स्थान पर वैठने की अपेक्षा मुझे यहाँ वैठने से अधिक शाति मिलती है।"

"दूसरा कारण यहाँ वैठने का यह है कि शास्त्रो मे कहा जाता है—"महाजनो येन गत स पन्था।" अर्थात्—घर के वडे व्यक्ति जैसा करते हैं, उनकी देखा-देखी परिवार के अन्य व्यक्ति भी वैसा ही करने लगते हैं। यहाँ

कारण है कि मेरे यहाँ आने से मेरी पत्नी पुत्र-पुत्रियाँ आदि सभी प्रतिदिन यहाँ आकर भगवान की वाणी श्रवण करते हैं। अगर मैं यहाँ आना छोड दूं तो वे भी नही आएंगे। मेरे प्रतिदिन आने के कारण उनके हृदय मे भी भगवतकथा के प्रति श्रद्धा और रुचि वनी रहती है तथा कुछ न कुछ शिक्षा लेकर ही वे लौटते हैं और उससे परिवार का वातावरण शातिमय वना रहता है।"

मेरे यहाँ आने का तीसरा कारण और भी है। वह यह कि—भगवान के वचन मैं सुन नही पाता फिर भी उनके स्पर्श से मेरे अग तो पवित्र होते ही हैं। ठीक उसी प्रकार जिस प्रकार सर्प का विप मत्रो से उतारा जाता है। उन मत्रो को सर्प के द्वारा काटा हुआ व्यक्ति समझता नहीं फिर भी उनसे शरीर मे व्याप्त हुआ विप उतर जाता है। फिर आप ही वताइये क्या मेरा यहाँ प्रतिदिन आना कम लाभदायक है ?

महात्मा जी वहरे किन्तु उस ज्ञानवान एव वुद्धिमान व्यक्ति की वात सुनकर अत्यन्त प्रभावित हुए। और मन ही मन उनकी भूरि-भूरि प्रशसा करने लगे।

आशय कहने का यही है कि वृद्धावस्था मे इन्द्रियाँ इसी प्रकार क्षीण हो जाती है, किन्तु जो व्यक्ति ज्ञानी और समझदार होते है वे अपनी क्षीण-इन्द्रियो का भी उचित उपयोग करते है, जिस प्रकार अभी-अभी वताए हुए उस वहरे श्रोता का उदाहरण मैंने आपके सम्मुख रखा है।

वृद्धावस्था मे न घ्राणेन्द्रिय वरावर काम कर पाती है और न चक्षु-इन्द्रिय ही। आज के समय मे तो हम छोटे छोटे वालको की आँखो पर भी चश्मा चढा हुआ देखते हैं फिर बुढापे मे तो पूछना ही क्या है। न उत्तम ग्रन्थो का पठनपाठन ही कर सकते है और न शास्त्रों का स्वाध्याय ही हो सकता है। जवानी मे जो जिह्वा इन्द्रिय चटखारे ले लेकर प्रत्येक वस्तु का स्वाद लेती है, वही वृद्धावस्था मे परेशान हो जाती है क्योकि मुंह मे दांत नही रहते और इसलिए वस्तु विना ठीक से चवाये ही निगलनी पडती है। अधकचरी निगलने मे किसी वस्तु का वरावर स्वाद नही आता।

वुढापे मे शरीर की समस्त इन्द्रियो के क्षीण होने पर भी वे कुछ न कुछ कार्य तो करती ही है, किन्तु दांत तो विलकुल झड जाते हैं। इनके झडने की वात को लेकर दार्शनिक कन्फ्यूशियस ने अपने शिष्यो को वडी सुन्दर शिक्षा दी है, उनके कई शिष्य थे।

जव कन्फ्यूशियस वृद्ध हुए तो उनके मुंह मे एक भी दांत नही रहा। एक दिन शिक्षण देते समय उन्होने अपने शिष्यो के सामने अपना मुंह वाया और पूछा—

"मेरे मुंह मे क्या है ?"

"आपके मुंह मे तो गुरुदेव कुछ भी नही है।" शिष्यो ने उत्तर दिया।

"मेरे मुंह मे दांत है ?" पुन प्रश्न हुआ।

"नही।"

"क्या तुम लोग वता सकते हो कि जीभ तो कोमल होते हुए भी मुंह मे स्थित है और दांत इतने कडे होने पर भी क्यो झड गये ?"

"हमारी समझ मे तो नही आता गुरुदेव ! यह वात आप ही स्पष्ट कीजिये।"

कन्फ्यूशियस ने कहा—"देखो, इसका कारण समझना कठिन नही है। जवान अपनी कोमलता के कारण ही टिकी रहती है तथा दांत अपनी कठोरता के कारण झड जाते हैं। अगर तुम लोगो को भी अपना जीवन सुन्दर वनाना है तो अपने स्वभाव मे मृदुता रखो। कठोरता और कर्कशता जीवन को असुन्दर तो वनाती हैं, कभी-कभी प्राण-घात का कारण भी वन जाती हैं। स्वभाव की मधुरता हृदय मे विनय गुण को विकसित करती है और विनय के द्वारा अनेकानेक गुणो का जीवन मे अविर्भाव होता है।"

तो मैं आपको वता तो यह रहा था कि भगवान ने कहा है—इन्द्रियाँ निरतर क्षीणावस्था को प्राप्त होती जा रही हैं अत समय-मात्र का भी प्रमाद मत करो। मृत्यु तो वालक के जन्मते ही ताक लगाकर रहती है। अंग्रेजी मे अगर आप किसी दस वर्ष के वालक की उम्र पूछते है तो आपको यही उत्तर मिलता है—"This child is ten years old" यह वच्चा दस वर्ष पुराना है। कहने का मतलव यही है कि प्रत्येक व्यक्ति जन्म लेने के साथ ही पुराना होने लगता है।

शैशवावस्था मे जो सरलता, भोलापन एव चुलवुलापन रहता है, वह युवावस्था मे नही रहता तथा युवावस्था मे जो शक्ति, सामर्थ्य, स्मरणशक्ति, वुद्धि तथा तेज रहता है वह वुढापे मे लोप होने लगता है। शक्ति क्षीण हो जाती है, इन्द्रियाँ निष्क्रिय होने लगती है, रग वदल जाता है तथा त्वचा झुरियो से भर जाती है।

कवि सुन्दरदासजी ने भी कहा है —

जव से जनम लेत, तव से ही आयु घटे,
माई तो कहत, मेरो वडो होत जात है।
आज और काल और दिन-दिन होत और,
दोर्‌यो-दोर्‌यो फिरत खेलत और खात है॥
वालापन वीत्यो, अब यौवन लग्यो है आय,
यौवनहु वीते, बूढो डोकरो दिखात है।
'सुन्दर' कहत ऐसे देखत है वूझि गयो,
तेल घटि गये जैसे दीपक बुझात है॥

प्रत्येक प्राणी जवसे जन्म लेता है, तभी से उसकी उम्र कम होने लगती है। माता समझती है कि मेरा पुत्र वडा होता जाता है। दिन-दिन उसका रग वदलता है। वाल्यावस्था मे वह खेलता-कूदता और भागा-भागा फिरता है। वचपन वीतते ही शक्तिसम्पन्न युवावस्था आती है जिसमे युवक नानाप्रकार के असाधारण कार्य करता है। किन्तु जव वृद्धावस्था आती है तव उसकी देह एकदम जर्जर होकर ठीक उसी प्रकार नष्ट हो जाती है, जिम प्रकार तेल कम होते जाने पर चिराग वुझ जाता है।

शरीर तो शरीर, ससार की समस्त वस्तुएँ ही नाशवान और अस्थिर हैं। इस विराट-विश्व मे जो कुछ भी नेत्रो के सम्मुख दिखाई देता है वह नष्ट होने वाला है। अथाह जल से भरा समुद्र एक दिन रेगिस्तान मे परिणत हो जायेगा, ऐसे-ऐसे विशाल वगीचे आज जिनकी सुमधुर और दिल व दिमाग को तरोताजा करने वाली खुशवू समस्त वातावरण को सुगन्धित कर देती है, वे ही उपवन कभी झाड-झकाड एव घास-फूंस को पैदा करने वाली जमीन वन जायेंगे।

आज दिखाई देने वाली अनेक मजिली इमारतें कल को खडहर वन जायेगी तथा इनमे चमगीदडे निवास करेंगी और उल्लू वोलने लगेंगे। लाखो करोडो व्यक्तियो से भरे हुए ये नगर कुछ काल मे वन वन जायेंगे अथवा पृथ्वी के गर्भ मे समा जायेंगे। आप जानते ही हैं कि भूगर्भवेत्ताओ ने मोहन-जोदडो जैसे अनेक नगर पृथ्वी मे से खोज करके निकाले हैं। मनुष्य के स्थानो पर सिंह, व्याघ्र, हाथी, गेंडे आदि यहाँ पर आ वसेंगे।

इस प्रकार जव ससार की कोई भी वस्तु स्थायी रहने वाली नहीं है, तो फिर मानव-देह की ही क्या विसात है कि वह स्थायी वनी रह सके। पाँच

तत्त्वो से बनी हुई यह काया जिसे मानव इत्र-फुलेल से सुवासित करता है, शीत से बचने के लिए गरम वस्त्र पहनता है, ग्रीष्म मे हवादार मकानो और पखो के नीचे उसे रखता है। पैरो को कष्ट न देने के लिए मोटर-गाडियो मे घूमता है। तथा शरीर को कष्ट न होने देने के लिए मखमली गद्दो पर सोता है, वह पत्ते पर पडी हुई जल की बूंद के समान क्षण भर मे ही नष्ट हो जाती है। लाख प्रयत्न करने पर भी बाल्यावस्था के पश्चात् युवावस्था और युवावस्था के पश्चात् वृद्धावस्था आने से नही रुकती।

मनचले कवि नजीर अकबराबादी ने भी बुढापे का बडा सही चित्र खीचा है। लिखा है —

वह जोश नहीं, जिससे कोई खोफ से दहले।
वह जोश नहीं, जिससे कोई बात को सहले॥
जब फिस्स हुए हाथ, थके पाँव भी पहले।
फिर जिस्के जो कुछ शौक मे आवे सोई कहले॥
सब चीज का होता है बुरा, हाय! बुढापा।
आशिक को तो अल्लाह न दिखलाय बुढापा॥

कहते थे जवानी मे तो सब आपसे आ चाह।
और हुस्न दिखाते थे, वह सब आके दिलख्वाह॥
यह कद्दर बुढापे ने किया, आह नजीर आह।
अब कोई नहीं पूछता, अल्लाह ही अल्लाह॥
सब चीज का होता है बुरा, हाय! बुढापा।
आशिक को तो अल्लाह न दिखलाय बुढापा॥

वास्तव मे ही कवि का कथन यथार्थ है। बुढापे मे वाणी मे वह जोश नही रहता जिनके द्वारा कोई उस व्यक्ति से भय खाये। हाथ, पैर व शरीर क्षीण हो जाने पर छोटे से छोटा बालक भी चाहे जैसी हँसी उससे कर जाता है तथा वे ही सब व्यक्ति जो उसके कमाये हुए धन पर पलते हैं तथा उसकी कृपा से ही मेवा-मिष्ठान आदि खा-खाकर अपने उदर को तृप्त करते हैं वे ही अपना पोषण करने वाले व्यक्ति का बुढापा आने पर बात-बात मे और तरह-तरह से अनादर करते हुए पेट भरने के लिए सूखे टुकडे उसके सामने रख देते हैं। कहाँ तक कहा जाय, जवानी मे जो व्यक्ति दिन-रात आकर खुशामद करते है तथा नाना प्रकार से उसे प्रसन्न रखने का प्रयत्न करते हैं, वे ही वृद्धावस्था आ जाने पर गिरगिट की तरह रंग बदल लेते हैं। कोई भी वृद्ध की खोज-

खबर लेने और बात पूछने नही आता। इसीलिये कवि कहता है—हे अल्लाह! तू किसी को भी वृद्धावस्था प्रदान मत कर।

वधुओ, मेरे कथन का अभिप्राय यही है कि वृद्धावस्था तो आनी ही है उसे कोई रोक नही सकता। पर हमे केवल यही चाहिए कि हम युवा अथवा वृद्ध जो भी हो इसी क्षण जाग जायें। भले ही हमारी उम्र कम अथवा ज्यादा हो, उससे कोई फर्क नही पडेगा। क्योकि जब भावो की उत्कृष्टता आ जाती है तो जीव क्षणमात्र मे ही अपने समस्त कार्यो को नष्ट करके ससार मुक्त हो जाता है। आवश्यकता है अपनी आत्मा मे सम्यक्ज्ञान की ज्योति जगाने की। ज्ञान की महत्ता एक श्लोक से भली-भाँति जानी जा सकती है —

अज्ञानी क्षपयेत् कर्म, यज्जन्मशत-कोटिभि।
तज्ज्ञानी तु त्रिगुप्तात्मा, निहन्त्यन्तर्मुहूर्तके॥

ज्ञान की कैसी अद्भुत महिमा बताई गई है। कहा है—अज्ञानी पुरुष जिन कर्मो को सैकडो और करोडो वर्षो मे भी नष्ट नही कर सकता उन्हे ज्ञानी अपने मन, वचन और शरीर पर सयम रखकर केवल अन्तर्मुहूर्त मे ही खपा डालता है अर्थात् उनका पूर्णतया क्षय कर देता है।

तो मुक्ति प्राप्ति का सर्वप्रथम साधन है। सम्यक्ज्ञान की प्राप्ति करना। अज्ञानी एव मिथ्याचारी जहां अपनी विवेकहीनता के कारण निरन्तर पतन की ओर अग्रसर होता हुआ नरक की दुसह यत्रणाओ को भोगता है, वहां ज्ञानी निरन्तर अपनी आत्मा को उन्नत बनाता हुआ मुक्ति की ओर बढता है।

प्रश्न उठता है कि ऐसा क्यो ? इसका कारण यही है कि ज्ञानी पुरुष सदा गुण ग्रहण करने के प्रयत्न मे रहता है। ससार की हीन से हीन वस्तु या निम्नकोटि के व्यक्ति मे भी वह जो गुण देखता है, उसे प्राप्त करना चाहता है। वह पाप से घृणा करता है, पापी से नही। किन्तु इसके विपरीत अज्ञानी उत्तम से उत्तम वस्तु और विद्वान् से विद्वान् व्यक्ति मे भी दोष देखता हुआ उसकी निन्दा व आलोचना करके अपने हृदय मे अहकार एव द्वेषरूपी दुर्गुणो का पोषण करता है। इसीलिए अज्ञान से पतन और ज्ञान से अभ्युदय होता है।

ससार के सभी महापुरुष आत्मा को कर्म मुक्त करने के लिए सर्वप्रथम ज्ञान-प्राप्ति की ओर बढते हैं। ज्ञान को ही ससार-सागर से पार करने वाली नौका मानकर उसका सहारा लेते हैं। ज्ञान के विषय मे कहाँ तक कहा जाय एक श्लोक मे आप समझ सकते है —

ज्ञानाद्विदन्ति खलु कृत्यमकृत्य जातम् ।
ज्ञानाच्चरित्रममल च समाचरन्ति ॥
ज्ञानाच्च भव्यभविन शिवमाप्नुवन्ति ।
ज्ञान हि मूलमतुल सकलश्रिया तत् ॥

अर्थात् ज्ञान के द्वारा ही व्यक्ति को कर्तव्य और अकर्तव्य का भान होता है, ज्ञान से ही निर्मल चारित्र का पालन किया जा सकता है। ज्ञान के द्वारा ही भव्यप्राणी मोक्ष की प्राप्ति कर सकते हैं, क्योकि उसके अभाव मे घोर तपस्या एव घोरतर कायक्लेश भी सम्यक्चारित्र मे नही आता और वह सब मुक्ति का प्रदाता न होकर ससार को वढाने का ही कारण वनता है। सक्षेप मे लौकिक एव लोकोत्तर सभी प्रकार की सिद्धियाँ प्राप्त करने का एकमात्र साधन ज्ञान ही है।

सम्यक्ज्ञान की प्राप्ति से क्या-क्या लाभ होता है, यह बताना यद्यपि पूर्णतया सभव नही है। किन्तु मैं सक्षिप्त मे कुछ वाते आपको वताने का प्रयत्न करता हूँ।

### मोह पर विजय

जिन महामानवो को सच्चा ज्ञान प्राप्त हो जाता है वे सर्वप्रथम मोह को जीतने का प्रयत्न करते है। वे भली-भाँति समझ लेते हैं कि मोह-ममता ही ससार मे आत्मा के परिभ्रमण करने का कारण है। यहाँ न कोई किसी का पति है, न कोई किसी की स्त्री, न कोई किसी का पिता है और न कोई किसी का पुत्र। सब नाते स्वार्थ के कारण हैं, जिस दिन उनका स्वार्थ सधना समाप्त हो जाएगा, वे सव भी अलग-अलग हो जाएँगे। सयोग के साथ वियोग और जन्म के साथ मृत्यु आनी निश्चित है। अज्ञानी व्यक्ति अपने किसी भी सम्वन्धी की मृत्यु पर शोक करता है तथा आकुल-व्याकुल होता है। किन्तु ज्ञानी और निर्मोही व्यक्ति किसी के जन्म या मृत्यु पर दु ख और शोक नही करता। एक सुन्दर उदाहरण से यह स्पष्ट हो जाता है।

### निर्मोही परिवार

किसी नगर मे एक राजा था, वह वडा ज्ञानी और तत्त्ववेत्ता था। समस्त नगर निवासी तथा आस-पास या दूर के व्यक्ति भी जो उसे जानते थे, निर्मोही राजा कहते थे।

एक दिन उस राजा का राजकुमार शिकार खेलता हुआ वन मे रास्ता भूल गया। घूमते-घूमते उसे वडे जोर की प्यास लगी और वह पानी की

